"वामनदेव ने कहा—असन्तोषी व्यक्ति के लिये संसार की समस्त सम्पदा भी अपर्याप्त है। जो तीन पग भूमि से सन्तुष्ट न होगा वह नौ खण्डों से युक्त पूरा द्वीप (पृथ्वी) पाने पर भी असन्तुष्ट बना रहेगा। क्यों कि एक द्वीप पा जाने पर उसके मन में शेष छः द्वीप पाने की इच्छा हो जायगी। यह सुना जाता है कि पृथु, गय आदि नरेश सातों द्वीपों के अधिपति थे, पर उनकी धन तथा भूमि की तृष्णा तब भी पूर्ण नहीं हुई थी। अपने उद्योग तथा प्रारब्ध से जो कुछ मिल जाय उसे पाकर सतोष रखने वाला व्यक्ति उतने में सुख से रह सकता है, पर जिसका मन और कामनायें वश में नहीं है वह तीनों लोक का आधिपत्य पा जाने पर भी दु:ख ही अनुभव करता रहेगा। वास्तव में धन और भोगों से सन्तुष्ट न होना ही इस जीवन-मरण के चक्र में पड़े रहने का कारण है। बिना सन्तोष के मुक्ति का प्राप्त होना संभव नहीं। जो ब्राह्मण स्वाभाविक रूप से प्राप्त होजाने वाली सामग्री से संतुष्ट रहता है उसका तेज बढ़ता रहता है, पर जो असन्तोषी ही बना रहता है उसका तेज वैसे ही लोप हो जाता है जैसे जल के सयोग से अग्नि। निस्सन्देह आप मुंह मांगा दान देने वाले प्रसिद्ध हैं, पर मेरा कार्य तीन पग भूमि मिलने से ही चल जायगा, इसलिये मैं उतनी ही मांगता हूँ ॥३४-४०॥

वामनदेव की उक्तियों को सुनकर महाराज बलि हँस पड़े और उन्होंने कहा–'तब, अच्छी बात है आप उतनी भूमि लें जितनी आपको इच्छा है।" यह कहकर ज्योंही उन्होंने संकल्प के लिये जल-पात्र को उठाया उसी समय उनके गुरु शुक्राचार्यजी ने उनको बुलाया और कहा—

एष वैरोचने साक्षाद् भगवान्विष्णुरव्ययः।
कश्यपाददितेर्जातो देवाना कार्यसाधकः ॥४१

प्रतिश्रुत त्वयं तस्मै यदनर्थमजानता।
न साधु मन्ये दैत्यानां महानुपगतोऽनयः ॥४२

एप ते स्थानमैश्वर्य श्रियं तेजो यशः श्रुतम् ।
दास्यत्याच्छिद्य शक्राय मायामाणवको हरिः ।।४३
त्रिभिः क्रमैरिमांल्लोकान्विश्वकायः क्रमिष्यति ।
सर्वस्वं विष्णवे दत्त्वा मूढवर्तिष्यसे कथम् ।।४४
क्रमतो गां पदैकेन द्वितीयेन दिवं विभोः ।
स्वं च कायेन महता तार्तीयस्य कुतो गतिः ।।४५

"हे विरोचन कुमार ! ये वामनदेव और कोई नहीं साक्षात् विष्णु भगवान हैं और देवताओं के हितार्थ कश्यप पत्नी अदिति के गर्भ से प्रकट हुये हैं। तुमने इनका भेद न जान कर दान देने की प्रतीज्ञा तो कर ली है, पर ये तुम्हारा सब कुछ छीन लेंगे। मेरी सम्मति में यह दैत्यों के प्रति बड़ा भारी अन्याय होगा। स्वयं भगवान अपनी माया से ब्रह्मचारी का रूप बनाकर यहाँ आये हैं और तुम्हारा सम्पूर्ण राज्य, सम्पदा, अधिकार और यश छीन कर इन्द्र को दे देंगे। ये तो विश्व रूप हैं, तीन ही पैरों में समस्त लोकों को नाप डालेंगे। जब इस प्रकार तुम अपना सर्वस्व विष्णु को दे डालोगे, तब तुम्हारा क्या होगा ? ये तो एक ही डग में पृथ्वी और दूसरे में स्वर्ग को नाप लेंगे तब इनका तीसरा डग कहाँ जायगा ? ।।४१-४५।।

निष्ठां ते नरके मन्ये ह्यप्रदातुः प्रतिश्रुतम् ।
प्रतिश्रुतस्य योऽनीशः प्रतिपादयितुं भवान् ।।४६
न तद्दानं प्रशंसन्ति येन वृत्तिर्विपद्यते ।
दानं यज्ञस्तपः कर्म लोके वृत्तिमतो यतः ।।४७
धर्माय यशसेऽर्थाय कामाय स्वजनाय च ।
पंचधा विभजन्वित्तमिहामुत्र च मोदते ।।४८
अत्रापि वह्वृचैर्गीतं शृणु मेऽसुरसत्तम ।
सत्यमोमिति यत् प्रोक्तं यन्नेत्याहानृतं हितं ।।४९
सत्यं पुष्पफलं विद्यादात्मवृक्षस्य गीयते ।
वृक्षेऽजीवति तन्न स्याद नृतं मूलमात्मनः ।।५०

"दो पगों में तीनों लोक चले जाने पर जब तुम्हारे पास कुछ

बचेगा ही नहीं तो तीसरे की पूर्ति कैसे होगी ? उस दशा में प्रतिज्ञा-भंग के कारण तुमको नरक जाना होगा। दान देना अच्छा है पर इस प्रकार के दान का समर्थन कोई समझदार नहीं कर सकता जिससे जीवन निर्वाह का साधन भी न बचे। अरे, बिना साधन के तो मनुष्य दान, यज्ञ, तप और परोपकार के कार्य भी नहीं कर सकता। मनुष्य को अपना धन पाँच उद्देश्यों की पूर्ति के निमित्त विभाजित करना चाहिये—धर्म, यश, धन की वृद्धि, भोग और स्वजन। इस प्रकार योजनापूर्वक खर्च करने वाला ही लोक-परलोक में सुख पाता है। यदि तुमको यह भय है कि ऐसा करने से प्रतिज्ञा भंग हो जायगी तो मैं इस सम्बन्ध में तुमको वेदों की सम्मति बतलाता हूँ। उनमें कहा गया है कि "किसी को कुछ देने की बात स्वीकार कर लेना सत्य है और उससे मुकर जाना असत्य कहा जाता है। पर साथ ही यह भी विचारना चाहिये कि यह शरीर एक वृक्ष के समान है और सत्य इसका फल फूल है। यदि वृक्ष न रहे तो फल फूल कैसे रह सकते हैं ? शरीर की रक्षा अपनी सम्पत्ति को बचाये रहने पर ही हो सकती है।" ॥४६-५०॥

पर बलि ने किसी सांसारिक हानि-लाभ के विचार से अपनी प्रतीज्ञा को भंग करना उचित न समझा और गुरु तथा इष्ट-मित्रों का विरोध होते हुये वामनदेव को दान देने का संकल्प कर दिया।

इन विविध वर्णनों से प्रतीत होता है कि बलि-वामन का उपाख्यान वास्तव में प्राचीन है और उसका कुछ आधार भी है। यद्यपि इस प्रकार की रचनाओं में जो रोचकता और प्रभाव होता है, उसका श्रेय मुख्यतः कवि की प्रतिभा और काव्य-शक्ति को होता है, तो भी धर्म भाव और सदाचार की वृद्धि की दृष्टि से उसकी श्रेष्ठता स्वीकार करनी ही पड़ेगी। निस्सन्देह इस आख्यान ने हमारे सामने एक ऐसा आदर्श रखा है, जिससे हम सत्य की महिमा को समझ कर अपने जीवन को सार्थक कर सकते हैं।